इतनी अधिक संख्या में निकलने लगें जिन में समाचार भेज कर कोई कंपनी आमदनी कर सके। जब यह अवस्था आगई, तब समाचार-समितियों का भी जन्म हो गया।

इस समय पाश्चात्य देशों में राइटर कंपनी, प्रेस एसोसियेशन और एसोसियेटेड प्रेस ( अमेरिका ) बहुत प्रसिद्ध समाचार-समितियाँ हैं। राइटर कंपनी सबसे अधिक पुरानी है। यह कंपनी सन् १८४८ईसवी में पेरिस में स्थापित हुई थी और इसके संस्थापक थे मि० ज्यूलियस राइटर। प्रारंभ में यह नितांत सरकारी संस्था थी कोई १७ वर्ष तक यह संस्था अपनी इसी हैसियत से काम करती रही। सन् १८६५ ईसवी में कुछ व्यक्तियों के आंदोलन और उद्योग से यह संस्था सार्वजनिक संस्था बना ली गई। किंतु फिर भी यह सदा सरकारी पक्षका समर्थन करती रही और अब तक करती रहती है। अब इस की प्रसिद्धि एक अर्ध सरकारी संस्था की भाँति है मगर काम अब भी पूर्ण सरकारी नीति से ही होता है। यह संस्था अंतर्राष्ट्रीय समाचार भेजने के लिए समस्त-संसार में प्रसिद्ध है। इस के संस्थापक एकस ला चेपल में एक सामान्य कर्मचारी थे। पहिले कुछ कबूतर पाल करके उन्होंने खबरें मगाना शुरू किया था। धीरे-धीरे उस काम को बढ़ा कर वर्तमान रूप दिया। अब इसके केंद्रस्थान संसार भर में स्थापित हैं, जहाँ से यह हर जगह समाचार भेजती रहती है। यह संस्था व्यापकता के बिचार से संसार की समस्त समाचार-समितियों से बड़ी है।

इसके बाद न्यूयार्क अमेरिका की एसोसियेटेड प्रेस नामक संस्था का स्थान है। कार्य-बहुलता की दृष्टि से यह संस्था भी संसार में अपना सानी नहीं रखती। इस दृष्टि से यह संसार की सबसे बड़ी संस्था मानी जाती है। इसके जन्म के संबंध में कहा जाता है कि अमेरिका के पत्र पहिले इस प्रकार की समाचार-समितियों से काम नहीं लेते थे। पत्रों के अपने अपने रिपोर्टर थे और अपना-अपना अलग-अलग काम होता था। बाहर से समाचार प्राप्त करने के लिए समाचार पत्रों के अलग अलग जहाज भी थे। किंतु इस प्रणाली से अधिक खर्च भी पड़ता था और असुविधायें भी होती थीं और इतने पर भी समाचार शीघ्रता पूर्वक न पहुंच पाते थे। इस लिए १८५० ईस्वी के बाद से इस प्रथा से काम लेना बंद होने लगा। इसके बाद वहाँ के कुछ समाचार पत्रों ने मिलकर एक सम्मिलित समाचार-समिति स्थापित की। इसी का नाम एसोसियेटेड प्रेस पड़ा। एसोसियेटेड प्रेस ने अपने मेम्बरों की संख्या निश्चित कर ली है और उससे अधिक मेम्बर उस संस्था में शामिल नहीं हो सकते। इस समिति का नियम है कि अपने मेम्बरों के अलावा अन्य किसी समाचार-पत्र को अपने समाचार नहीं भेजती। इस लिए अमेरिका के दूसरे पत्र अपनी अलग संस्थाएँ बनाने के लिए मजबूर हुए हैं। एसोसियेटेड प्रेस तीन प्रकार के काम करती है। एक तो इधर-उधर के समाचार एकत्र करती है, दूसरे उन्हें अपने मेम्बरों के पास भेजती है, और तीसरे अपने समाचार दूसरी समाचार-समितियों को दे कर बदले

में उनके समाचार लेतीहै। इस प्रकार एसोसियेटेड प्रेस-समाचार संकलन, समाचार-विक्रय और समाचार-विनिमय प्रभृति तीन काम करती है। इस कंपना को खूब लाभ रहता है। कुछ दिन हुए 'माधुरी' के एक लेख में इसके मुनाफे का व्योरा छपा था। पाठकों की जानकारी के लिए, सामयिक न होने पर भी, वह नीचे दिया जाता हैं। यह मुनाफा वह है जो समितिके हिस्सेदारों में बाँटा गया था।

| | |
|---|---|
| १९०६.................... | ८ फी सैकड़ा |
| १९०७-१०.................. | १० ,, |
| १९११-१३.................. | १२ ,, |
| १९१४..................... | १७ ,, |
| १९१५..................... | १२ ,, |
| १९१६..................... | १२ ,, |
| १९१७..................... | १५ ,, |
| १९१८-२०.................. | २० ,, |

इस मुनाफे के अलावा सन् १९२० में ४० लाख रुपया हिस्सेदारों में बांट दिया गया था। इन अंकों से एसोसियेटेड प्रेस के मुनाफे का अंदाजा लगाया जा सकता है।

ऊपर कहा जा चुका है कि समाचार पत्रों द्वारा स्थापित तार कम्पनी के ब्रिटिश सरकार द्वारा खरीद लिये जाने पर इङ्गलैंड के समाचार पत्रों ने अपनी समाचार-समिति स्थापित की। इस समिति की नियमित स्थापना १८६८ में हुई और इसका नाम

प्रेस एसोसियेशन डाला गया। यह समित वहां के प्रांतीय समाचार पत्रों को समाचार भेजती रहती है। किन्तु लन्दन के समाचार पत्रों को नहीं भेजती। इसका कारण यह है कि लन्दन के समाचार पत्र स्वतः ही इससे समाचार लेना नहीं चाहते। अमेरिका के एसोसियेटेड प्रेस को भांति—इसके सदस्यों की संख्या परिमित नहीं है। यह किसी भो समाचार पत्र को अपना मेम्बर बना सकती है, संख्या का कोई प्रतिबंध नहीं है, जितने पत्र चाहें इसके मेम्बर बन सकते हैं। यह संस्था इङ्गलैंड की सबसे अधिक लोक-प्रिय समाचार-समिति बन रही है।

भारतवर्ष में सब से पुरानी समाचार-समिति एसोसियेटेड प्रेस है। कहते हैं कि पहिले भारतवर्ष में समाचार संकलन के काम पर "पायनियर" ने एकाधिपत्य सा स्थापित कर लिया था। उसका वृहद् रिपोर्टर मण्डल देश के विभिन्न स्थानों में रह कर यह काम किया करता था। धीरे धीरे अन्य पत्रों ने पायनियर के साथ प्रतिस्पर्धा में सफल होने के विचार से गुट बांध कर समाचार संकलन का काम शुरू किया। यह समाचार समिति का सूत्रपात था। श्री के० सी० राय इस समिति के प्रधान कार्यकर्त्ता थे। जब यह समिति चल निकली तब, कहते हैं, कि श्री के० सी० राय महोदय ने समिति का पूर्णस्वामित्व तलब किया। अन्यान्य सदस्यों को यह स्वीकार नहीं था। इसलिए राय साहब ने अलग से एक समिति इस नयी समिति को नीचा दिखाने के विचार से स्थापित की। इस से पहिली समिति के डायरेक्टर

कुछ घबड़ाए और उन्होंने राय साहब की शर्तें मंजूर कर लीं। तब राय महोदय फिर पहिली समिति में आ गये। यही समिति एसोसियेटेड प्रेस के नाम से प्रसिद्ध हुई। एसोसियेटेड प्रेस यद्यपि अर्ध सरकारी संस्था कह कर ही प्रसिद्ध है तथापि कार्यरूप में वह बिलकुल सरकारी है। उसके द्वारा भेजे हुए समाचारों में सरकारी रंग सदा चढ़ा होता है। सार्वजनिक दृष्टि-कोण से इस कम्पनी के समाचार प्रकाशित नहीं होते, प्रत्युत वे प्रकाशित होते हैं सरकारी दृष्टिकोण से। सरकार की नीति स्वेच्छाचार पूर्ण निरंकुश शासन प्रणाली की नीति है। इसलिए इस प्रेस के कर्ताधर्तागण भी उसी नीति का समर्थन करते है। इस मामले में वे यहां तक बढ़े हुए हैं कि कभी-कभी अपने सार्व-जनिक सेवाभाव तक को तिलांजलि देकर ऐसी संस्थाओं के समाचार, जो निरंकुशता और स्वेच्छाचार का विरोध करती हैं, उन संस्थाओं द्वारा तत्स्थानीय एसोसियेटेड प्रेस प्रतिनिधि के पास भेजे जाने पर भी, स्वीकृत नहीं करते। इस प्रकार का अन्धेर खाता इस संस्था द्वारा मचाया जाता है। फिर भी समाचार पत्र ऐसी संस्थाओं की कमी होने के कारण इस से समाचार लेने के लिए मजबूर होते हैं। इसमें भी ग्राहकों की संख्या परिमित नहीं है। जो कोई इसकी फीस अदा करे वही समाचार प्राप्त कर सकता है। इस संस्था के संबंध में कहा जाता है कि कुछ दिनों से इसका प्रबंध राइटर कम्पनी के हाथों में आ गया है। और भारतवर्ष के समाचार इसी कम्पनी की मारफत

राइटर के पास पहुंचते हैं। इसका प्रधान कार्यालय शिमला में है और देश के प्रायः प्रत्येक शहर में इसके प्रतिनिधि रहते हैं जो वहां के समाचार एकत्र कर सब समाचार पत्रों को भेजते रहते हैं।

ऊपर कहा जा चुका है कि यह संस्था नितांत सरकारी संस्था है। इसलिए खास प्रकार के समाचार यह संस्था ऐसे भ्रमात्मक या अस्पष्ट ढङ्ग से भेजती है जिससे वस्तुस्थिति का ठीक पता ही नहीं लगता। यही हाल राइटर साहब का भी है। उनके द्वारा प्राप्त विदेशो समाचारों में भी यही हाल होता है। मुश्किल से कोई समाचार साफ और सच्चा निकलेगा। अन्यथा विदेश संबंधो वास्तविक बातों को जानने के लिए हमें दूसरे साधनों पर ही अवलंबित रहना पड़ता है और उन साधनों के सुलभ न होने के कारण विदेशों संबंधी हमारा अधिकांश ज्ञान अधूरा ही रहता है। एसोसियेटेड प्रेस की कृपा से अपने देश संबंधी ज्ञान की भी यही हालत है, किन्तु देश में दूसरे साधन उतने दुर्लभ नहीं होते इसलिए यहां की वस्तुस्थिति छिपती नहीं है। फिर भो जितनी जल्दी और जितनी सुगमता से चाहिए उतनी जल्दी और उतनी सुगमता से हमें सब समाचार नहीं प्राप्त होते। बहुत से समाचार तो यह कम्पनो प्रकाशित ही नहीं करती, केवल इसलिए कि उनसे सरकारी नीति पर आक्षेप होने का डर रहता है। उदाहरण के लिए बंगाल के नज़रबन्दों की हालत, अकाली कैदियों की दशा आदि के संबंध में इस कम्पनी के फूटे मुंह से

कभी एक शब्द तक नहीं निकला।

इस प्रकार का सरकार का अंधपक्षपात सब से अधिक खटकने की बात है। देश के समुन्नत पत्रकार इस त्रुटि का निरंतर अनुभव करते हैं। वे इस प्रयत्न में भी है कि ऐसा प्रबंध किया जाय जिससे समाचार अपने असली रूप में समाचार पत्रों के पास पहुंच सकें। इसी विचार से प्रेरित होकर श्री एस० सदानंद ने कुछ सार्वजनिक कार्यकर्ताओं के सहयोग से १९२५ के जनवरी मास में एक समाचार-समिति की स्थापना की। इसका नाम 'फ्री प्रेस' रखा गया। इसके पहिले कांग्रेस न्यूज सर्विस का भी प्रबन्ध किया गया था। हिंदी-सम्पादक-सम्मेलन ने भी इसी विचार से अपने उद्देश्यों में एक स्वतंत्र समाचार-समिति स्थापित करने की चर्चा की है। किंतु अभी तक अन्यत्र कोई काम निश्चित रूप से सामने नहीं आया। स्वतंत्र रूप से एक 'फ्रीप्रेस' ही सामने है। इसके मैनेजिंग एडीटर इसके और संस्थापक श्री एस्०सदानंदजी ही हैं। इस संस्था का प्रधान कार्यालय बम्बई में है। सन् १९२६ के अप्रैल महीने से यह संस्था प्राइवेट लिमिटेड लाइबिलिटी कंपनी के रूप में परिवर्तित हो गयी है। उस समय इसमें १ लाख का मूल धन लगाया गया था। अब यह धन बढ़ाकर तीन लाख कर दिया गया है। फ्रीप्रेस के प्रतिनिधि देश के समस्त नगरों में हैं और वे वहाँ के समाचार भेजा करते हैं। नीति में यह कंपनी पक्षपातहीन बनने की कोशिश करती है। सार्वजनिक महत्व के अनुसार समाचार भेजने के जिस उद्देश्य से

इसका जन्म हुआ था इसके अधिकारी उस उद्देश्य को लक्ष्य में रखकर सच्चे और निष्पक्ष समाचार भेजने का उद्योग करते है। इसके प्रतिनिधियों में बड़े-बड़े महानुभाव शामिल हैं। इसके बोर्ड आफ डाइरेक्टर में अध्यक्ष सर पुरुषोत्तमदास ठाकुरदास, सर फिरोज सेठना, श्री जयकर, श्री घनश्यामदास बिडला, श्रीबालचंद हीराचंद आदि बड़े-बड़े आदमी सम्मिलित हैं। थोड़े दिनों की सेवा से ही इस कंपनीने अपनी योग्यता और स्वतंत्र भावनाके लिए ख्याति प्राप्त कर ली है। इस समय लोक प्रियता में यह एसोसिएटेड प्रेस से बढ़ रही है। किंतु फिर भी कहते हैं कि इसको घाटे में ही काम करना पड़ता है। इतने बड़े देश में सच्चे और निष्पक्ष समाचार भेजने वाली एक ही संस्था होने पर भी उसे पर्याप्त सहायता न मिलना वास्तव में परिताप की बात है। स्वतंत्रता-आंदोलन के इस जमाने में ऐसी संस्थाओं का होना कितना आवश्यक है, यह बतलाने की जरूरत नहीं है। और जब इसकी आवश्यकता निश्चय है तब इस संस्था को सहायता न देना अपने हित को अपने हाथों ही हानि पहुंचाना हैं। कितने दुःख की बात है कि जो कंपनियाँ उलटे-सीधे झूठे-सच्चे, और भ्रमोत्पादक समाचार दें, वे तो मजे में चलती रहें और जो सच्ची और निष्पक्ष बातें प्रकाशित करें वे घाटा उठावें। देश के समाचारपत्रों और सार्वजनिक कार्य-कर्ताओं को इस ओर ध्यान देना चाहिए।

किन्तु इतना करके ही हमें शांत न हो जाना चाहिए। समाचारपत्र संचालकों को संगठित होकर भारतवर्ष में तो अपनी एक

स्वतंत्र समाचार-समिति स्थापित ही कर लेनी चाहिए। इसके अलावा बिदेशों में भी एक ऐसी संस्था स्थापित करनी चाहिए जो वहां के ठीक-ठीक समाचार दिया करे। इसमें निःसन्देह बहुत बाधाएँ हैं और यह काम भी अत्यंत दुःसाध्य है। किंतु इसकी आवश्यकता है, यह निश्चय है और इसलिए इसकी पूर्ति का ध्यान रखना भी आवश्यक ही है।

———

# भेंट और बातचीत

——:※:——

इन्टरव्यू, जिसे मैं भेंट और बातचीत के नाम से पुकारना चाहता हूं, पत्रकारकला-सम्बन्धी कामों में अपना एक खास स्थान रखती है। इस समय भेंट और बातचीत केवल किसी विशेष विषय पर विचार जानने के लिए ही की जाती है, किन्तु पहले यह बात नहीं थी। रिपोर्टर और संवाददातागण समाचार जानने के लिए लोगों से भेंट और बातचीत किया करते थे। धीरे-धीरे जब पत्रकारों के कार्यों का सम्यक् विभाजन हो गया और एक-एक कार्य के लिए अलग-अलग कर्मचारी नियुक्त होने लगे, तब इस काम को रिपोर्टरों से अलग करके भेंट और बातचीत करने-वाले एक भिन्न कर्मचारी के सुपुर्द कर दिया गया। इस कार्य-विभाजन के साथ साथ उसमें थोड़ासा अन्तर यह भी कर दिया गया, या आ गया, कि जहां पहले लोगों से समाचार जानने के लिए बातचीत की जाती थी, वहां अब किसी विशेष विषयपर उनके विचार जानने के लिए बातचीत और भेंट की जाती है। इस परिबर्तित और संशोधित परिपाटी का जन्म देने का श्रेय अधिकांश में अमेरिका के 'न्यूयार्क हेरल्ड' पत्र के संचालकों को प्राप्त है। इन्होंने सन् १८५६ में पहले पहल इस प्रथा को जन्म दिया, और इसके अनुसार काम करना शुरू किया था। इसके बाद लन्दन के 'रिव्यू-आफ-रिव्यूज' नामक पत्र के जन्मदाता स्वर्गीय

मिस्टर डब्ल्यू टी० स्टेड ने इस प्रणाली की विशेष उन्नति की। कोई बड़ा आदमी विदेश से पहुंचता, तो वे चट उससे मिलते और बातचीत कर बड़े मनोरंजक ढंग से उसे प्रकाशित करते। इन कार्यों से इस प्रणाली को और भी प्रसिद्धि मिली।

भेंट ऐसे व्यक्तियों से की जाती है, जो किसी बात के लिए या तो मशहूर होते हैं, या बदनाम होते हैं। विदेशों में इस प्रथा का बहुत चलन है। ज्यों ही कोई मनुष्य पहुंचा, समाचारपत्रों और समाचार-प्रेषक संस्थाओं के कर्मचारीगण उससे बातचीत करने और जिस विषय में उसकी शोहरत हुई, उस विषय में उसके विचार जानने के लिए दौड़ पड़े। भारतवर्ष में भी इस प्रथा का प्रचार है, किन्तु यहां पर अधिकांश में समाचार-समितियां ही अपने भेंट करनेवालों को भेजती हैं, समाचारपत्र बहुत कम भेजते हैं, और जो भेजते भी है, वे अंग्रेजी के समाचारपत्र होते हैं। हिन्दी के समाचारपत्र तो इस सम्बन्ध में विलकुल उदासीन रहते हैं। इसका कारण वही है, जो अन्य बातों में हिंदी-पत्रकार-कला को पीछे ढकेले रहता है, अर्थात हिंदी-भाषी जनता का समाचारपत्रों के प्रति उपेक्षाभाव।

रिपोर्टर, संवाददाता और भेंट करने वाले-तीनों का कम-से कम इस बात में साम्य होता है कि सब समाचार पत्र के लिए विशेष समाचार प्राप्त करते हैं। फिर भी इन तीनों में अन्तर होता है। भेंट करने वाला समाचार विशेष के सम्बन्ध में नेताओं और खास-खास आदमियों के विचार जानने की कोशिश करता है,

घटनाचक्र की वर्णनात्मक बातों को जानने की कोशिश नहीं। रिपोटर और संवाददाता प्रायः ऐसी बातों का पता लगाते हैं, जो सर्वसाधारण के लिए प्रत्यक्ष सी होती हैं किन्तु भेंट करने वाला उन सब बातों का पता लगाता है जो प्रत्यक्ष नहीं होती। कोई विशेष घटना किस प्रकार घटी, क्या कारण था, क्या परिणाम हुआ, आदि बातें ऐसी हैं, जो सर्वसाधारण के सामने आ ही जाती हैं, और यही बातें संवाददाता और रिपोर्टर प्रायः एकत्र किया करते हैं किन्तु अमुक व्यक्ति या अमुक नेता उस घटित घटना के सम्बन्ध में क्या विचार रखता है यह सर्वसाधारण के सामने अपने आप नहीं आ जाता; क्यों कि यह कोई बाहय घटना नहीं है यह तो भीतर की बात है इसे भेंट करने वाले प्रयत्न करके जनता के सामने लाते हैं। सारांश इसका यह कि जहां रिपोर्टरों और संवाददाताओं का काम यह होता हैं कि वे बाहर घटी हुई बातों को खोज करें, वहां भेंट करने वालों का काम अभ्यन्तर की बातें खोज निकालने का होता है।

किसी के दिल की बात खोज निकालना कोई आसान काम नहीं होता। भेंट करने वालों का काम भी सरल नहीं हैं, क्यों कि उन्हें भी तो किसी न किसी रूप में व्यक्ति विशेष के दिल की बात ही खोज निकालनी होती है। स्वर्गीय पं० नन्दकुमार देव शर्मा ने अपनी 'पत्र सम्पादन-कला' नामक पुस्तक में बहुत ठीक कहा है कि - 'इन्टरव्यू के काम में वही मनुष्य सफलता प्राप्त कर सकता है, जो बात चीत में दूसरे मनुष्य के हृदय की थाह लगाने में

समर्थ हो। ये गुण अभ्यासज नहीं जन्मज होते हैं, इसी लिए मि० लोवारे ने अपनी प्रसिद्ध पुस्तक 'जर्नलिज्म' में कहा है—"Inter-viewers arn bore, not made." (भेंट करने वाले पैदा होते हैं बनाये नहीं जाते)किन्तु इसका अर्थ यह न समझ लेना चाहिए कि प्रयत्न करनेपर भी कोई व्यक्ति इस काममें सफल हो ही नहीं सकता। सतत अध्यवसाय से वे गुण पैदा किये जा सकते है। और मनुष्य उन गुणों को प्राप्त करनेके बाद इस काममें पूर्ण सफलता प्राप्तकर सकता है। जैसे कविता के सम्बन्ध में, जिस के लिए भी ऐसी ही बात कही जाती है प्रतिभा, शक्ति और अभ्यास तीनों बातें मिलकर काम करती हैं और न्यूनाधिक रूप में अलग होने पर भी अपना-अपना फल दिखाती ही हैं उसी प्रकार इस काम में भी इन तीनों बातों का एकत्र संग्रह तो सर्वोत्तम होता है किंतु यदि ये बातें अलग अलग भी हों, तो भी अपना फल किसी न किसी अंश में दिखाती ही हैं। प्रतिभा स्वभावज या जन्मज है, शक्ति और अभ्यास अपने अध्यवसाय से बढ़ाये जा सकते है, और इन दोनों क योग से प्रतिभा भी कुछ न कुछ मँज ही जाती है। इस प्रकार यदि मनुष्य सतत परिश्रम करे तो भेंट करने के काम में उसे सफलता न मिले यह असम्भव है। मेरी तो दृढ़ धारणा है कि यदि उसमें लगन हो, दृढ़ संकल्प हो, परिश्रम शीलता और अध्यवसाय की भावना हो तो उसे निश्चय पूर्वक सफलता मिल सकती है।

ंसार में अनेक प्रकार के मनुष्य होते हैं। नेताओं के स्वभाव

भी मानव प्राकृतिक से बाहर नहीं होते। उनमें भी विभिन्नता रहती है। भेंट करने वालों को इन विभिन्न प्रकृति वाले मनुष्यों से मिलने और बात चीत करने की जरूरत पड़ती हैं। इस लिए उनमें विभिन्न स्वभाव के मनुष्यों से बात चीत करने की क्षमता सब को राज़ी रखने की चतुरता वाक्-पटुता, व्यवहार-कुशलता आदि गुणों का होना आवश्यक होता है। उनमें यह गुण भी होना चाहिए कि समय पड़ने पर मनोगत भावों को बदल कर दूसरे रूप में प्रदर्शित करने में समर्थ हों। इन गुणों से वे बात चीत करने में काफी सफलता प्राप्त कर सकेंगे। इन बातों के अलावा उनमें साहित्यिक ज्ञान की भी आवश्यकता है, क्यों कि प्रत्येक पत्रकार के लिए उसका होना आवश्यक है। अपने इस ज्ञान के सहारे वे अपनी बात चीत का विवरण अपेक्षित ढंग से समाचार पत्रों को दे सकेंगे और नाम कमा सकेंगे। तमाम गुणों में मनोविज्ञान की जानकारी और वाक्पटुता प्रधान गुण हैं, जो भेंट करने वाले कर्मचारियों में अवश्य होने चाहिए। मनोविज्ञान के सहारे वे मनुष्य के स्वभाव को ताड़कर वाक्-पटुता द्वारा उसके साथ ऐसी बात चीत करने में समर्थ हो सकेंगे जिससे उनके हृदय का सारा भेद खुल जाय।

भेंट करने वालों में जब ऐसे व्यक्ति मिलते हैं, जिनसे जितना पूछो उतना ठीक-ठीक स्पष्टरूप से कह देते हैं,तब भेंट करने वाले कर्मचारी को कोई कठिनाई नहीं उठानी पड़ती। दो-चार सवाल पूछे और काम खतम। किन्तु ऐसे व्यक्ति मिलते बहुत कम हैं।

अधिकांश में ऐसे व्यक्ति मिलते हैं जिनमें से कोई तो ऐसे होते हैं जो बहुत अधिक बोलते हैं, और कोई ऐसे होते हैं जो बहुत ही कम बोलते हैं। इन दोनों प्रकार के व्यक्तियों के साथ भेंट करना टेढ़ी खीर होती है। ऐसी दशा में भेंट करने वाले को विशेष योग्यता और सावधानी से काम लेना चाहिए। बातों से ऊब जाना पूरा जवाब न पाने से चिड़-चिड़ाना धैर्य, खो देना आदि भेंट करने वाले के दुर्गुण हैं। उन्हे उसे पास न फटकने देना चाहिए। ऐसे व्यक्तियों के साथ बात चीत करते समय उन्हें बहुत ध्यान पूर्वक बातें सुननी चाहिए और उनकी एक-एक बात हृदयंगम करके अपने प्रश्न से सोधा सम्बन्ध रखने वाली बात टीप लेनी चाहिए, और उन्हीं के आधार पर मिलने वाले के बिचारों का प्रदर्शन करना चाहिए। कम बोलने वाले से अपना प्रश्न कर के जितना जवाब मिले, उतना ध्यान में रख कर जितने के सम्बन्ध में स्पष्ट उत्तर न मिला हो, उतना सवाल फिर करना चाहिए। इस प्रकार जब तक थोड़ा-थोड़ा कर के प्रश्न का पूरा उत्तर न मिल जाय तब तक बराबर प्रश्न करते रहना चाहिए, किन्तु हर हालत में ध्यान रखना चाहिए कि जिस से बातचीत को जाय,वह ऊबने न पावे।

भेंट और बातचीत करने वालों के लिए यह नितान्त आवश्यक होता है कि जिस विषय में वे बातचीत करने जा रहे हों; उस विषय की बहुत-कुछ जानकारी पहिले ही से प्राप्त कर लें। किताबों से, समाचार पत्रों से, मिलने वालों से, किसी-न-किसी तरह से उस सम्बन्ध की बातें जान कर और तत्सम्बन्धी एक

प्रश्नावली तैयार करने के बाद भेंट करने के लिए आगे क़दम बढ़ाना चाहिए, अन्यथा पहले से तैयार न होने पर वहां जाकर कोई श्रृंखलाबद्ध प्रश्नोत्तर न हो सकेंगे, और व्यर्थ में बहुत-सा समय नष्ट होगा। साथ ही भेंट करने वालों में अप्रसन्नता और चिड़चिड़ाहट पैदा होने की भी आशंका होगी। प्रश्नावली भी ऐसी जँची हुई बनानी चाहिए जिस में कम-से-कम प्रश्न करने पर और थोड़े से थोड़ा समय लेने से पूरा काम निकल जाय। भेंट करने के लिए जाते समय यदि एक केमरा भी साथ हो, जिस से व्यक्ति-विशेषका, जिससे भेंट करने के लिए कर्मचारी जा रहा है, चित्र भी लिया जा सके, तो बहुत अच्छा। विवरणके साथ चित्रका निकालना सोने में सुगंध होगा। अमेरिका आदि देशों में इस काम के लिए ऐसे-ऐसे केमरा ईजाद किये गये हैं कि जो बाहर से बिलकुल घड़ी की शकल के होते हैं और घड़ी की कूक की भांति चाबी देते ही चित्र खिंच आता है।

ऊपर कहा जा चुका है कि पहले से अच्छी तरह तैयारी करके जाना चाहिए, और बातचीत करते समय सामने वाला मनुष्य जो कुछ कहे; उसको गौर से देखना-सुनना चाहिए। उसकी एक-एक बात को ध्यान में रखना चाहिए, और एक-एक दलील को समझना चाहिए, तथा उन में जो आवश्यक हों उन्हें टीपते भी जाना चाहिए। किन्तु टीपने की बात इतनी अधिक नहीं होनी चाहिये जिस से बातचीत करने में बराबर बाधा पड़े। बहुत थोड़ी केवल अत्यन्त आवश्यक बातें ही टीपना चाहिए। यदि उत्तर देने वाला

किसी सम्बन्ध के कोई आंकड़े दे या कोई ख़ास महत्व पूर्ण वाक्य कहे, तो उन्हें अवश्य टीप लेना चाहिए। भेंट करने वाले को अपना लक्ष्य सदा सामने रखना चाहिए। किस विषय पर बातचीत कर रहा है, किस बात को खोज निकालने के लिए बातचीत कर रहा है आदि बातें सदैव ध्यान में रखनी चाहिए। बातचीत करते-करते यह भूल न जाना चाहिए कि अभी कितने सवाल करने हैं। एक बात का उसे और भी ध्यान रखना चाहिए, वह यह कि वक्ता किस बात को बार-बार दोहराता है। अनेक मनुष्यों को कुछ ख़ास-ख़ास वाक्यों से अधिक प्रेम होता है। वे बार-बार उसका प्रयोग करते हैं। ऐसे वक्यों पर :अवश्य ध्यान रखना चाहिए और टीप लेना चाहिए तथा वर्णन लिखते समय उस का प्रयोग करना चाहिए। इस से वर्णन अधिक रोचक और आकर्षक बन जायगा, भेंट और बातचीत करने वाले को इस बात का बहुत अधिक ध्यान रखना चाहिए कि जिस समय पर किसी व्यक्ति विशेष से मिल कर बातचीत करना हो, ठीक उसी समय वहां पहुंचे। समय की पाबन्दी न रखना एक बहुत बड़ा दोष है। यह दोष भेंट और बातचीत करने वालों में कदापि न होना चाहिए। उस के लिए वक्त की पाबन्दी अनिवार्यतः आवश्यक होती है। यह पाबन्दी न निभाने से अनेक कठिनाइयां आ सकती हैं। जिस व्यक्ति से मिलना निश्चित होता है, वह बेचारा निश्चित समय पर बाट जोहता है। यदि उस समय भेंट न की गई, तो इन्तजारी में उसे व्यर्थ का कष्ट उठाना पड़ता है। कभी-कभी तो

कार्याधिक्य के कारण वह व्यक्ति अधिक देर तक प्रतीक्षा न करके दूसरे काम के लिए चला जाता है, और उस दशा में भेंट भी नहीं हो सकती, या यदि भेंट होती है, तो कोई दूसरा समय निश्चित करना पड़ता है, और भेंट करने वाले को भी दुबारा जाने का व्यर्थ कष्ट उठाना पड़ता है। इस प्रकार एक समय की पाबन्दी न रखने के कारण भेंट करने वाले को और जिससे भेंट की जाने को है, उसको—दोनों को व्यर्थ का कष्ट उठाना पड़ता है, और कभी-कभी तो भेंट हो सकना तक असम्भव हो जाता है।

भेंट और बात चीतका वर्णन समाचार पत्रों में दो प्रकार से भेजा जा सकता है। एक तो प्रश्नोत्तर के रूप में और दूसरे निबन्ध के रूप में। दोनों ही ढंग अच्छे हैं। तथापि प्रश्नोत्तर के रूप की अपेक्षा निबन्ध के रूप में फ़जना अधिक अच्छा और उपयोगी होता है, क्यों कि प्रश्नोत्तर के ठीक-ठीक शब्द याद हुए बिना उसका मजा नहीं आता और ठीक-ठीक शब्द याद रहना बड़ा कठिन है। निबन्ध में :अपने शब्दों में वक्ता के विचार सरल और सुबोध भाषा में प्रकट किये जा सकते हैं। फिर भी निबन्ध के रूप में बात-चीत का वर्णन देते हुए भी जो खास मार्के की बात हो, उसके सवाल-जवाब ज्यों के त्यों देना ही आवश्यक होता है। इससे उस बात का महत्व प्रकट होगा, और ऐसा न करने से वह बात अन्य मामुली बातों के बीच में मिल जायगी तथा विशेष रूप से ध्यान आकर्षित न कर सकेगी। विवरण भेजते

समय भी बड़ी सावधानी से काम लेना चाहिए। एक-एक शब्द खूब समझ बूझ कर तौल तौल कर लिखना चाहिए। जिससे वास्तविक बात-चीत और वर्णन में किसी प्रकार का अन्तर न आ सके। सावधानी की इस लिए जरूरत है कि उस विषय का वर्णन भेंट करने वाले के लिखने के अलावा अन्यत्र कहीं नहीं होता। रिपोर्टरों आदि के वर्णनों तो ऐसे होते है जो अन्य स्थानों में भी प्रकाशित होते हैं, इस लिए उन के मिलाने का मौका रहता है और यदि मिलाने से दोनों वर्णनों में कुछ भेद पाया गया तो सुधारने का अवकास भी रहता हैं; किंतु भेंट करने वाले का वर्णन अन्यत्र नहीं छपता, इस लिए उसे मिलाने का या सुधारने का कोई अवसर नहीं होता। अतः भेंट करने वाले का यह प्रधान कर्तव्य है कि वह जो कुछ लिखे खूब सोच समझ कर लिखे, और पत्र में प्रकाशित करने के लिए भेजने के पहले दो वार दुहरा जाय ताकि फिर गलती रहने का अन्देशा न हो। यदि यह नियम बना दिया जाय कि भेंट करने वाला वर्णन भेजते समय वर्णन की 'कापी' में स्पष्टरूप से अपने हस्ताक्षरों के सहित यह लिख दिया करे कि 'पत्र में प्रकाशनार्थ' तो अधिक अच्छा हो। यह हस्ताक्षर यह सूचित करने के लिए होने चाहिए कि भेजा हुआ मैटर-कर्मचारी ने अच्छी तरह जाँच-पड़ताल लिया हैं। पाश्चात्य देशों में यह प्रथा प्रचलित भी है। यह उपयोगी प्रथा हमारे यहां भी काम में लायी जानी चाहिए।

——:०:——

# लेख और लेखक



लेख और लेखक शीर्षक किंचित् व्यापक है। इससे पुस्तकों में लिखे जाने वाले, नोटिस आदि में लिखे जाने वाले, समाचारपत्रों में लिखे जाने वाले आदि अनेक प्रकार के लेखों और उनके लेखकों का बोध हो सकता है। इसलिए यह लिख देना आवश्यक प्रतीत होता है कि यहां पर लेख और लेखक शीर्षक केवल समाचार पत्रों में लिखे जाने वाले लेख और उनके लेखकों को लक्ष्य करके लिखा गया है। समाचार पत्रों में, विषय-भेद के अतिरिक्त, लेख दो प्रकार के होते हैं। एक अग्रलेख अथवा सम्पादकीय लेख और दूसरे विशेष लेख। दोनों प्रकार के लेख सम्पादक द्वारा भी लिखे जा सकते हैं, और सम्पादक के अतिरिक्त अन्य व्यक्ति द्वारा भी। हिन्दी समाचार-पत्रों में अधिकांश में—प्रायः सदैव--अग्रलेख सम्पादक द्वारा ही लिखे जाते हैं। किन्तु विदेशों में, जहां पत्रकार-कला की काफी उन्नति हो चुकी है, विशेष व्यक्तियों द्वारा भी अग्रलेख लिखाये जाते हैं। वहां के दैनिक पत्रों में तो दूसरे व्यक्ति अग्रलेख लिखते ही हैं; क्योंकि दैनिकपत्रों में सम्पादक को दूसरे-दूसरे काम इतने अधिक होते हैं कि उन्हें लेख आदि लिखने की फुरसत ही नहीं मिलती। यही हाल विशेष लेखों का भी है। वे भी सम्पादकीय या गैर सम्पादकीय, दोनों

प्रकार के हो सकते हैं। अग्रलेख सम्पादकीय स्तम्भों में अर्थात् समाचारपत्र के उस स्थान पर दिया जाता है, जहां सम्पादक अपने विचार प्रकट करता है। यह समाचार-पत्रों का प्रमुख स्थान होता है। इस लिए इस स्थान पर प्रकाशित लेख मुख्य लेख भी कहलाता है। अग्रलेख और मुख्य लेख, दोनों शब्द एक ही अर्थ के द्योतक हैं। विशेष लेख प्रमुख स्थान के अतिरिक्त समाचार पत्र के अन्य स्थान में प्रकाशित किया जाता है। इन लेखों में एक अंतर और भी होता है। वह यह कि अग्रलेख का विषय विशेष लेख की अपेक्षा तात्कालिक राजनीति से अधिक सम्बन्धित होता है। विशेष लेख में हम यह आशा करते हैं कि उससे हमें तद्विषयक अधिक-से अधिक बातें जानने को मिलेंगी। विशेष लेख के लेखक को इस बात की ओर ध्यान भी देना चाहिए। किन्तु मुख्य लेख के सम्बन्ध में यह बात नहीं है। उसमें तो, पत्र के डेढ़ दो कालमों में, विषय की ख़ास-ख़ास बातें आवश्यक जोरदार और सब के समझने योग्य भाषा में लिख देना ही पर्याप्त होता है। किन्तु इसका यह अर्थ भी नहीं कि अग्रलेख में किसी विषय की गूढ़ मीमांसा हो ही नहीं सकती। उनमें भी विषयों का सविस्तार वर्णन प्रकाशित किया जा सकता है। उक्त कथन का तात्पर्य केवल यह है कि यदि ऐसा न भी हो, तो भी अग्रलेख का काम चल सकता है।

उपर्युक्त बातों के होते हुए भी लेख आखिरकार लेख ही है। उनमें इस प्रकार का भेद कैसे पैदा हो गया ? यदि किसी भेद की

आवश्यकता थी ही, तो विषय-भेद काफ़ी था, यह स्थान-भेद क्यों पैदा हो गया ? इसका इतिहास बड़ा मनोरञ्जक है। हमारी समाचार-पत्र-सम्बन्धी कला विदेशों की सम्पत्ति है। वहीं से हमने उसे लिया है। इसलिए प्रत्येक बात के निर्णय और अनु-सन्धान के लिए हमें पाश्चात्य देशों की ओर देखना पड़ता है। अग्रलेख शब्द अँग्रेज़ी 'लीडर' शब्द से लिया गया है। 'लीडर' का अर्थ है वह, जो आगे हो। इसी लिए हमने अग्रलेख कहना शुरू किया। हिन्दी में तो अग्रलेख शब्द का इतनाही इतिहास है। किंतु अँग्रेज़ी 'लीडर' के साथ काफ़ी दिलचस्प इतिहास जुड़ा हुआ है। यह जान लेना आवश्यक है कि 'लीडर' का उच्चारण 'लेडर' भी किया जा सकता है, और उस अवस्था में उसका एक अर्थ 'लेडों वाला' भी किया जा सकता है। पहले-पहल समाचार पत्रों में अग्रलेख नहीं हुआ करते थे। पत्र आदि से अंत तक समाचारों से ही भरे रहते थे। धीरे-धीरे ख़ास-ख़ास समा-चार पहले और दूसरे समाचार बाद में दिए जाने लगे। फिर इन ख़ास समाचारों के सम्बन्ध में विचार भी उन्हीं के साथ ही प्रकट किये जाने लगे, वे सटिप्पण प्रकाशित होने लगे। इस प्रकार विचार प्रकट किये गये समाचारों को अधिक स्पष्ट और अधिक आकर्षक बनाने के विचार से इनके बीच में एक के स्थान पर दो-दो लेडों का डाला जाना शुरू हुआ। इससे ये समाचार लेडर कहे जाने के पात्र हुए। फिर ये लीडर कैसे कहाने लगे, इस सम्बन्ध में मालूम यह होता है कि पहले ये लेडर ही कहाते थे।

किन्तु बाद में अग्रता चरितार्थ करने के विचार से ये लीडर कहे जाने लगे। विशेष लेखों के सम्बन्ध में ऐसा कोई इतिहास नहीं है। वे किसी विषय को अधिक स्पष्ट करने या किसी आंदोलन का प्रचार आदि करने के लिए यों ही प्रकाशित किये जाते हैं।

दोनों प्रकार के लेखों के—अग्रलेख और विशेष लेख के—दो भेद और भी होते हैं। कुछ लेख विचारात्मक होते हैं, और कुछ वर्णनात्मक। विचारात्मक, लेखों में स्पष्ट भाषा में किसी विशेष विषय पर लेखक के विचार प्रकट किये जाते हैं, और वर्णनात्मक लेखों में किसी स्थान, उत्सव, यात्रा, आदि विषयों का वर्णन होता है। विचारात्मक लेखों की अपेक्षा वर्णनात्मक लेख प्रायः अधिक रोचक होते हैं। जनता उन्हें बड़े चाव से पढ़ती है। यदि वर्णनात्मकता के साथ-साथ लेखों में भाषा-सौन्दर्य और मनो-रंजक शब्द-योजना की पुट भी हुई, तो ये लेख जनता द्वारा बहुत ही अधिक पसन्द किए जाते हैं।। विचारात्मक लेखों की अपेक्षा वर्णनात्मक लेखों में खुल खेलने का मौका भी अधिक रहता है। भाषा-सम्बन्धी ज्ञान, शब्द-योजना-चातुर्य, उपमाओं और उत्प्रे-क्षाओं के प्रयोग, कल्पना की उड़ान आदि के प्रदर्शन का जितना मौका वर्णनात्मक लेख में मिलता है, उतना विचारात्मक लेख मे नहीं। इसी लिए उनमें स्वभावतः अधिक सौन्दर्य आ जाता है, और जनता उन्हें अधिक पसंद करती है।

इन के अलावा दो प्रकार के लेख और भी होते हैं, एक नामां-

कित लेख और दूसरे गुमनाम या गुप्तनाम लेख। नामांकित लेखों में लेखक का स्पष्ट नाम रहता है, और गुमनाम या गुप्त-नाम लेखों में या तो नाम रहता ही नहीं, या कोई कृत्रिम नाम रख दिया जाता है। समाचार-पत्रों में, विशेष कर विदेशी समाचार पत्रों में, इन लेखों के प्रकाशित करने का नियम यह है कि जो ख्यात नामा लेखक हैं, उनके लेख तो नाम के साथ छापे जाते हैं, किंतु जो ऐसे नहीं हैं, उनके लेख गुप्त नाम करके ही छापे जाते हैं। कभी-कभी लेखक स्वयं अपना नाम प्रकाशित नहीं करना चाहता, और उस दशा में प्रसिद्ध-से-प्रसिद्ध लेखक के लेख भी गुप्तनाम ही से छपते हैं। इस लिए गुप्तनाम वाले लेख प्रसिद्ध और अप्रसिद्ध, दोनों प्रकार के लेखकों के हो सकते है। यह दुबिधा होने के कारण गुप्तनाम लेखों के संबंध में जनता में भ्रम और उत्सुकता रहती है, और वह लेख को उसकी वास्तविकता जानने के लिए पढ़ती है। किंतु यदि लेख नामांकित हुआ, तो—यदि वह प्रसिद्ध लेखक का हुआ, तब तो पढ़ा ही जायगा, किंतु यदि ख्याति-हीन लेखक के नाम से वह प्रकाशित हुआ, तो—जनता में स्वभावतः उसके प्रति उपेक्षा-भाव-सा पैदा हो जाता है, और वह लेख के गुणा व गुण विचारे बिना ही, उसे पढ़ने से छोड़ देती है। इस लिए नए लेखकों के लेखों का गुप्त-नाम या गुमनाम कर के प्रकाशित करना ही समाचार-पत्रों के लिए श्रेयस्कर होता है। ऐसा न करने से पत्र को हानि की आशंका रहती है। जनता में एक ऐसी धारणा रहती है कि नए

या प्रतिष्ठा-हीन लेखकों के लेखों में कुछ होता ही नहीं, और यदि किसी पत्र में लगातार नए लेखकों या अप्रतिष्ठित लेखकों के ही लेख प्रकाशित होते रहे, तो इस बात की आशंका रहती है कि जनता उस पत्र के संबंध में यह धारणा बना ले कि उसमें अच्छे लेख ही नहीं होते—चाहे वे नए लेख पुराने लेखकों के लेखों से भी अच्छे क्यों न हों। जनता की इन धारणाओं का पत्र की ग्राहक-संख्या और प्रतिष्ठा पर प्रभाव पड़े बिना नहीं रह सकता। इस लिए पत्रों को इस सम्बन्ध में उक्त नीति का ही अवलम्बन करना चाहिए। इससे लेखकों का कोई हर्ज नहीं, उलटे उन्हें भी लाभ ही है। नाम देने पर तो यह आशंका रहेगी कि नए लेखक या अप्रतिष्ठित लेखक समझ कर जनता उनके लेखों को पढ़ने की उपेक्षा कर जाय। इस से उन्हें अपनी योग्यता और गुणों का प्रदर्शन करने का मौक़ा ही न मिलेगा, जो प्रतिष्ठा-प्राप्ति के खास साधन है। इसके विपरीत यदि नए लेखक निश्चित गुप्त-नाम द्वारा अपने लेख प्रकाशित करवाते जायँगे, और वे प्रकाशित होकर ख्याति पाते जायँगे, तो थोड़े दिनों बाद वह लेखक स्वयं भी ख्यात नामा हो जायगा। हमारे सामने इस प्रकार के उदा-हरण भी हैं। श्री प्रेमचन्द, श्री सनेहीजी, आदि इसी प्रकार प्रख्यात हुए हैं। मेरी धारणा है कि यह प्रथा लेखकों और सम्पादकों, दोनों के लिए हितकर है।

अग्रलेख या मुख्य लेख लिखना समाचार पत्र का ख़ास काम होता है। किसी विशेष महत्व-पूर्ण विषय पर समाचार

पत्र के विचार प्रकट करते हुए लिखे गए साप्ताहिक पत्रों में दो-ढाई कालम और दैनिक पत्रों में डेढ़-दो कालम के मज़मून को अग्रलेख या मुख्य लेख कहते हैं। ये लेख सम्पादकीय विचार प्रकट करनेवाली अन्य टिप्पणियों से प्रायः लम्बे होते है। किंतु यह कोई नियम नहीं। वे छोटे भी हो सकते है। इस प्रकार के लेख, प्रारम्भ में तो, किसी पत्र के एक अंक में एक से अधिक नहीं होते थे; किंतु अब यह बात नहीं रही, और पत्र के एकही अंक में एक से अधिक मुख्य लेख भी प्रकाशित होने लगे हैं। हिंदी पत्रों में तो अभी इस नवीन प्रथा को उतना नहीं अपनाया गया, किन्तु अँग्रेज़ी पत्रों में यह आम तौर से रायज हो गयी है। अग्रलेख सम्पादक स्वयं लिखता है या किसी से लिखाता है। विदेशों में तो अब यह प्रथा-सी चल पड़ी है कि अग्रलेख प्रायः दूसरे व्यक्तियों से, जो उस विषय के, जिस पर लेख लिखना होता है, विशेषज्ञ होते है, लिखाए जाते है; क्योंकि इससे सम्पादकों को तद्विषयक बहुत परिपक्व विचार प्राप्त हो हैं। किन्तु लेख जैसा लिखकर आता है, वैसा ही छाप नहीं दिया जाता। सम्पादक अपनी नीति और अपने मत के अनुसार उसमें काफी संशोधन, परिवर्तन करता है। इस संशोधन परिवर्तन के कारण कभी-कभी तो नौबत यहां तक आती है कि तमाम लेख का ढांचा इस प्रकार बदल दिया जाता है कि जब प्रकाशित होकर वह सामने आता है, तब लेखक पहचान तक नहीं पाता कि वह लेख उसी का लिखा हुआ है या किसी और का? इस प्रकार देखने से

यह स्पष्ट प्रतीत होगा कि दूसरों से लिखाने पर भी मुख्य लेख में सम्पादक का बहुत अधिक हाथ रहता है।

मुख्य लेख और विशेष लेख के लेखकों में भी काफी अन्तर होता है। मुख्य लेख के लेखक का उत्तरदायित्व बहुत अधिक होता है। मुख्य लेख की बात पत्र की अपनी बात मानी जाती है, जब कि विशेष लेख की बातें केवल उसके लेखक की ही बातें होती हैं। पत्र की बात का महत्व किसी व्यक्ति की बात के महत्व से अधिक होता है, और इसी महत्वाधिक के कारण उसका उत्तरदायित्व भी अधिक होता है। विशेष लेख का लेखक जिस बात को जिस रूप में समझता है, उसको उसी रूप में लिख सकता है। किंतु अग्रलेख का लेखक ऐसा नहीं कर सकता। उसे अपने समाचार पत्र के विचार और उसकी निर्धारित नीति के अनुरूप ही लेख लिखना पड़ता है। इसके लिए उसे अपने विरोधी भाव ताक पर रख देने पडते हैं। उस सम्बंध में मुख्य लेख के लेखक का काम उस वकील का-सा होता है, तो मुकदमे को झुठाई जानते हुए भी अदालत में उसे सच्चा साबित करने की कोशिश करता है। पत्र के भाव और उसकी नीति-सम्बंधी पूर्ण ज्ञान प्राप्त करने के लिए मुख्य लेख के लेखक को यह ज़रूरत होती है कि वह सम्बिन्धित पत्र के नियमित रूप से पढ़ता रहे। विशेष लेख के लेखक के सम्बन्ध में यह बात नहीं है। उसके लिए भी इतनी ज़रूरत तो होती ही है कि जिस पत्र में वह अपना लेख भेजना चाहता हो, उस पत्र को—इस लिए कि यह निर्णय

किया जा सके कि पत्र किस प्रकार के लेख प्रकाशित करता है, और अपना लिखा हुआ लेख उस श्रेणी का है या नहीं, जिस श्रेणी के लेख उसमें प्रकाशित होते हैं—अच्छी तरह पढ़ ले। बस, इससे अधिक जानने की ज़रूरत विशेष लेख के लेखक को नहीं होती; मुख्य लेख के लेखक की भांति प्रत्येक विषय पर विशेष लेख के लेखक को उस पत्र की नीति जानने की कोशिश नहीं करनी पड़ती। इस के अतिरिक्त एक छोटा-सा अन्तर और होना चाहिए, जो प्रचलित परिपाटी के अनुसार नहीं होता। वह है 'हम' और'मैं'शब्दों के प्रयोग का। प्रायः लेखकगण अपने लेखों में, चाहे वे मुख्य लेख के लिए लिखे गये हों और चाहे वैसे ही, एक वचनात्मक 'मैं' शब्द का प्रयोग न करके बहुवचनात्मक 'हम' का प्रयोग करते हैं। सम्भव है, यह प्रयोग लेखक की गुरुता प्रकट करने के लिए किया जाता हो; किंतु मुझे इसकी उपयोगिता सर्वत्र उचित नहीं मालूम होती। सम्पादकीय लेख-अग्रलेख–के लिए मैं उसकी उपयोगिता स्वीकार कर सकता हूं; क्योंकि उसके विचार पत्र के विचार होते हैं, इस लिए एक वचन के स्थान पर बहुवचन का प्रयोग किया जा सकता है। परन्तु विशेष लेख के सम्बन्ध में यह प्रयोग खटकता है। अपने आपको 'हम' से इंगित करना अहम्मन्यता और गर्व का भाव प्रकट करता है। इसके अतिरिक्त उसकी और कोई उपयोगिता नहीं। इसके स्थान पर 'मैं' शब्द का प्रयोग करने से लेखक का कोई भाव विकृत नहीं हो जाता। फिर सामणा विनीत 'मैं' न

लिखकर अभिमानी 'हम' क्यों लिखा जाय ? रही गुरुता प्रदर्शित करने की बात। सो वह इस प्रकार के शब्द प्रयोग से प्रकट नहीं होतो। उसका आधार तो विचार-प्रौढ़ता, भाषा-सौन्दर्य आदि अन्य गुण हैं। 'हम' और 'मैं' वहां पर कोई अन्तर पैदा नहीं कर सकते। हां, हम अपने आप मियाँ मिट्ठू अवश्य बन लेते हैं। अस्तु।

लेखक प्रायः तीन प्रकार के होते हैं। एक तो वे, जो किसी पत्र-विशेष को को मुख्य लख लिखते हैं; दूसरे वे, जो लिखते तो विशेष लेख है, किन्तु किसी एकही पत्र के लिए लिखते है; और तीसरे वे, जो किसी एक ही पत्र के लिये नहों भिन्न-भिन्न पत्रों के लिए विशेष लेख लिखते है। इनको क्रमशः मुख्य लेख लेखक ( लीडर राइटर ) विशेष लेख-लेखक (स्पेशल कन्ट्री ब्यूटर) और स्वतंत्र लेखक ( फ़्रीलान्स ) के नाम से पुकारा जाता है। इतिहास की दृष्टि से पहला कर्मचारी (लीडर राइटर) बहुत पुराना नहीं है। पत्रकार-कला की काफ़ी उन्नति के बाद इसका जन्म हुआ है। पहले यह काम सम्पादक के ही ज़िम्मे रहता था, और हिंदी में तो अब तक यही हाल है। दूसरे का हाल भी क़रीब-क़रीब ऐसा ही है। हाँ, तीसरा अवश्य काफ़ी पुराना है। जबसे समाचार पत्र अपने नव्य रूप में प्रकाशित होने लगे, तभी से स्वतंत्र लेखकों का समुदाय पैदा हो चला था और उन के विभिन्न विषय के लेख पत्रों में यथा सम्भव स्थान पाते रहे हैं। आजकल भो इस श्रेणी के लेखकों की संख्या बहुत अधिक है। हिंदी में तो

प्रायः जितने लेखक हैं, सब इसी श्रेणी के हैं।

लेख लिखने के लिए लेखक को ऐसा विषय पसंद करना चाहिए, जिससे उसे अधिक प्रेम हो। जिस विषय की ओर जिस की जितनी अधिक स्वाभाविक प्रवृत्ति होगी, उस विषय पर वह उतना ही अधिक अच्छा लिख भी सकेगा। लिखने के पहले विषय पर खूब विचार कर लेना चाहिए। उसके संबंध के आंकड़े, तथा तत्सम्बंधी अन्य वास्तविक बातें, अधिक-से-अधिक किताबों और लेखों आदि को अत्यन्त सावधानी के साथ पढ़कर एकत्र कर लेने के बाद ही लिखने के लिए क़लम उठानी चाहिए। इन बातों को जितना अधिक सोचा-विचारा और पढ़ा जायगा, लेख उतना ही अधिक विचार-पूर्ण, गम्भीर और मूल्यवान् होगा। लेख के सम्बन्ध की सब सामग्री एकत्र करके, सीधी-सादी भाषा में, बिना अतिरंजन के, अपने भाव व्यक्त करने चाहिए। अँग्रेज़ी में एक कहावत है—'Short and simple is sweet' अर्थात् वही सुन्दर है, जो सादा और छोटा है। लेखों के सम्बंध में यह कहावत बहुत अधिक चरितार्थ होती है। अनावश्यक भूमिका-विस्तार न करके सीधे अपने अभीष्ट विषय पर आ जाना ही लेखकों के लिए अच्छा होता है। छोटे लेखों के प्रकाशन में भी सुविधा होती है। हमें इस बात पर सदा ध्यान रखना चाहिए कि जहां तक हो सके, सीधी-से-सीधी बातों द्वारा, और कम-से-कम शब्दों में, अपने भाव व्यक्त करें। लेखक के लिए इस गुण का ग्रहण और इसकी उन्नति करना बहुत आवश्यक और उपयोगी होता

है। एक बात पर ध्यान देने की आवश्यकता और होती है। वह यह कि प्रत्येक लेखक अपने लिए यथा साध्य कोई एक ही विषय चुन ले, और सदा उसी पर पढ़ने-लिखने का अभ्यास करे। इस से वह अपने जीवन में अधिक सफलता प्राप्त कर सकेगा। सब विषयों में टाँग अड़ाने की अपेक्षा एक विषय को ले लेना, उसी का अध्ययन करना, और उसी पर लिखना अधिक सफलता प्राप्त करा सकता है। अब समय वह आ रहा है, (किसी अंश में आ भी गया है), जब साधारण योग्यता काम न देगी। साधारण ज्ञान-प्रदर्शन सफलता की ओर पहुंचाने में उतना सहायक नहीं हो सकता। इस समय तो तभी सफलता मिल सकती है, जब लेखक किसी विषय में असाधारण ज्ञान-प्रदर्शन करे, और यह तभी हो सकता है, जब उपर्युक्त रीति से किसी एक ही विषय पर निरंतर मनन और अध्ययन किया जाय। किन्तु हमारे यहाँ उल्टी ही गंगा बहती हैं। लेखक प्रायः प्रत्येक विषय में टाँग अड़ाने को तैयार रहते हैं। यह अनिष्ट हैं। लेखक को इससे बचने का सदा प्रयत्न करते रहना चाहिए। इन बातों के अतिरिक्त लेखक को सदैव जागरूक और सावधान रहना चाहिए। मुद्रा और मस्तिष्क इतना शांत रखना चाहिए कि विकार पैदा ही न होने पावे और विवेक शक्ति उत्तरदायित्व की भावना आदि को सदा अपनाये रहना चाहिए। लेखक में यह समझने की शक्ति का होना आवश्यक होता है कि किस समय पर किस प्रकार का और किस विषय

का लेख लिखा जाना चाहिए। बेसुरा और असामयिक राग अलापना निष्प्रभाव और व्यर्थ होता है। लेखक को प्रेस और समाचार पत्र सम्बन्धी साधारण बातें जानने की भी आवश्यकता होती है।

लिखने के पहले लेख का एक ढाँचा तैयार कर लेना चाहिए। कहने का तात्पर्य यह कि लेख सम्बन्धी खास खास बातें स्मरण के लिए कागज पर लिख ली जाया करें, और इस प्रकार स्मृति पत्र तैयार हो जाने के बाद ही लिखना प्रारम्भ किया जाया करे। प्रायः लेख के तीन भाग होते हैं—प्रारम्भ, मध्य, अन्त। प्रारम्भ में जिस-विषय-पर कुछ लिखना हो, उसे समझाना चाहिए; मध्य में उसके पक्ष या विपक्ष में तर्क-वितर्क करना चाहिए, और अंतिम भाग में उक्त तर्क-वितर्क के बाद लेखक जिस निर्णय पर पहुंचा हो, उसका उल्लेख किया जाना चाहिए। इस सब क्रियामें आदि से अन्त तक विचार तारतम्य का निर्वाह करना बहुत आवश्यक होता है। यह कार्य किञ्चित् कठिन है, और इसके लिए अभ्यास की आवश्यकता होती है। प्रारम्भ में लेखक विचार प्रवाह के साथ बह कर इधर-उधर हो जाते हैं; किंतु धीरे धीरे अभ्यास के साथ साथ ज्यों ज्यों संयम आता जाता है, त्यों त्यों उनके विचार प्रवाह का नियंत्रण भी ठीक-ठीक होता जाता है, और विचार तार-तन्य की रक्षा भी होती जाती है। सामयिक विषयों पर लेख लिखना अन्य विषयों पर लिखने की अपेक्षा अधिक कठिन काम होता है। नित्य परिवर्तित होने वली परिस्थिति में किसी विषय का प्रति-

पादन करना स्वभाव से ही सरल नहीं होता। उसके लिए परिस्थिति का ज्ञान समय की परख दूर-दर्शिता आदि गुणों की बहुत आवश्यकता होती है। हर प्रकार के लेखों में लेख के अनुसार विषय की जमीन ( Back ground ) तैयार कर लेनी चाहिए। जिस प्रकार चित्र पटल पर अनुकूल रंग की जमीन बनाकर चित्र बनाने से चित्र अधिक शोभित होता है उसी प्रकार विषय की जमीन बनाकर लिखा गया लेख भी अच्छा होता है। विषय की जमीन उसकी सबसे पहिली अवस्था है। पहिली अवस्था की जमीन पर वर्तमान अवस्था का खींचा हुआ चित्र अपनी महत्ता प्रदर्शित करने में अधिक सफल होगा। इसके विपरीत यह न दिखला कर कि पहिले उसकी अवस्था क्या थी केवल वर्तमान अवस्था का वर्णन किया जायगा तो विषय की महत्ता उतनी स्पष्ट न होगी।

निबन्ध-रचना-सम्बन्धी विशेष बातों का उल्लेख करना इन पंक्तियों का उद्देश नहीं है। इस लिए तद्विषयक विस्तृत विवेचना की आवश्यकता नहीं। तथापि उस सम्बन्ध की कुछ ख़ास ख़ास बातों का उल्लेख कर देना भी आवश्यक प्रतीत होता है। सबसे प्रधान बात जो इस सम्बन्ध में ध्यान रखने की है, वह है विराम चिह्नों की। हिन्दी में विराम चिह्नों के प्रति अधिकांश में उपेक्षा सी की जाती है। यह अवाञ्छनीय है। भावाभिव्यक्ति में विराम चिह्नों से जितनी अधिक सहायता मिलती है, उतनी कभी कभी शब्दों से भी नहीं मिलती। जहां पर भाव माला का कोई छोटा सा अंतर्भाव समाप्त होता हो वहां अल्प विराम ( कामा—, ) जहां

कोई विशेष अन्तर्भाव समाप्त होता हो वहाँ अर्ध विराम ( सेमी-कोलन —; ) जहां भाव माला की पूर्ण समाप्ति होती हो वहां पूर्ण विराम ( फुलस्टाप— । ) देकर तथा प्रश्न बाचक बाक्यों में प्रश्न चिह्न ( नोट आफ इनटरोगेशन —? ) लिख कर, आश्चर्य सूचक वाक्यों में आश्चर्य चिह्न ( मार्क आफ एक्सक्लेमेशन— ! ) लिख कर कहीं से उधृत किये गये विशेष बाक्यों को इनवर्टेड कामज ( "      " ) के अन्दर बन्द करके और असम्बन्धित वाक्यों को, विषय के स्पष्ट करने के विचार से जिनके लिखने की आवश्यकता पड़ जाय, ब्रैकेट (      ) के अन्दर बन्द करके अपने भाव जितनी सरलता सुविधा और स्पष्टता के साथ व्यक्त किये जा सकते हैं उतनी सरलता सुविधा और स्पष्टता इन चिन्हों के बिना नहीं आती। दूसरी बात जिस पर ध्यान देना आवश्यक प्रतीत होता है वर्ण विन्यास के सम्बन्ध की है। हिन्दी में एक यह ऐब है (यद्यपि कुछ विद्वान इसको ऐब नहीं मानते ) कि उसमें अनेक शब्द ऐसे हैं जो भिन्न भिन्न प्रकार से लिखे जाते हैं। जैसे कोई परंतु लिखता है कोई परन्तु; कोई लिये लिखता है कोई लिए; कोई चाहिए लिखता है कोई चाहिये आदि। ये दोनों प्रयोग सही और ठीक माने जाते हैं। इसका परिणाम यह होता है कि अक्सर एक ही लेखक एक ही शब्द को कभी किसी प्रकार और कभी किसी प्रकार लिखता है। वह अपने लिए भी कोई एक बात निश्चित नहीं कर लेता। यह उचित नहीं। दोनों प्रकार का लिखना सही भले हो, जो जिस प्रकार चाहे लिखे, किन्तु एक ही मनुष्य दोनों

प्रकार से न लिखे। अपने लिए तो प्रत्येक लेखक को एक बात तय कर लेनी चाहिए और उसी के अनुसार सदा लिखना चाहिए। यह बहुत भद्दा मालूम होता है कि एक ही लेखक कहीं 'हुवा' लिखे और कहीं 'हुआ'। इन बातों के अतिरिक्त उद्धृत वाक्यांश और विशेष विषय के अंक आदि के लिखने में लेखक को स्पष्टता का बहुत ख़्याल रखना चाहिए। यों तो स्पष्टता सभी जगह अच्छी और आवश्यक होती है। किन्तु इन स्थानों में तो उसका होना अनिवार्य है अन्यथा बहुत भ्रम फैल सकता है और बड़ी गड़बड़ी हो सकती है। इसके अतिरिक्त एक ही आकार के कागज पर हाशिया छोड़ कर साफ और सुन्दर अक्षरों में सतरों और शब्दों के बीच में काफी जगह छोड़ छोड़ कर लिखना, प्रत्येक प्रष्ठ पर प्रष्ठ संख्या देना आदि साधारण बातों पर भी ध्यान देना आवश्यक होता है। एक बात पर और ध्यान देना चाहिए। वह यह कि जहां तक अपनी भाषा के शब्दों से काम चल सके वहां तक अन्य भाषाओं के शब्दों का प्रयोग न करना चाहिए। लेख समाप्त हो जाने पर उसे दुबारा ध्यान पूर्वक पढ़ जा ा और इसके बाद कापी पर अपने साफ साफ हस्ताक्षर और पूरा पता लिख कर कांपी प्रेस में भेजनी चाहिए। लेख के साथ सम्पादक के नाम जो पत्र भेजे जाते है उनमें लम्बे मजमूनों की आवश्यकता नहीं होती। संक्षेप में लेख भेजने की बात भर लिख देनी चाहिए। अपनी योग्यता अयोग्यता आदि के सम्बन्ध की बातें लिखने की आवश्यकता नहीं। हाँ, जब तक अपना कोई स्थान न बन जाय तब

तक प्रसंगवश परिचय के रूप में यह लिख देना अनुचित या अनावश्यक नहीं होगा कि लेखक के लेख कहाँ कहाँ छप चुके है, उसने कौन सी पुस्तकें लिखी है, या अन्य दिशाओं में क्या सफलता प्राप्त की है। साधारणतया लेख के साथ अपने पूरे पते और टिकटों सहित एक लिफाफा भेजने का भी नियम है। यह इस लिए कि यदि सम्पादक लेख को प्रकाशित न कर सके तो उसी लिफाफे में भर कर वापस कर दे।

लेखकों का अपने लिए एक स्थान (स्थिति) बना लेना आवश्यक होता है। नवीन लेखकों को यह स्थान बनाने में बड़ी कठिनता पड़ती है। हिन्दी के लिए तो यह बात और भी अधिक सत्य है क्यों कि हिन्दी का साहित्य क्षेत्र अपेक्षाकृत अधिक संकुचित है। वह बढ़ रहा है और आशा है कि निकट भविष्य में ही विस्तीर्ण होकर नवीन लेखकों को कुछ सुविधा दे सकेगा। परंतु वर्तमान समय में बेचारे नये लेखकों को बहुत अधिक कठिनाई का सामना करना पड़ता है। पहले तो यही सच है कि नये लेखकों के विचारों में प्रौढ़ता कम होती है या नहीं होती। उनके विचार अधकचरे और उलझे हुए होते हैं। इस लिए समाचार पत्र उन्हें स्थान देने में हिचकते हैं। दूसरे जब समाचार पत्रों को लब्ध-प्रतिष्ठ लेखकों से ही लेख प्राप्त होते रहते हैं तब वे नये लेखकों के—ऐसे लेखकों के; जिन्होंने साहित्य-क्षेत्रमें अभी तक कोई स्थान प्राप्त नहीं किया—लेख क्यों लें ? यदि साहित्य-क्षेत्र इतना विस्तृत हो जाय कि केवल लब्ध-प्रतिष्ठ लेखक उसकी पूर्ति न कर सकें, अन्य

लेखकों की गुंजाइश भी उसमें रहे, तो नए लेखकों को अवश्य सुविधा हो जाय। किंतु जब तक ऐसी अवस्था नहीं आती, तब तक नए लेखकों को अधिक धीरता और आशावादिता से काम लेना चाहिए। यदि एक बार कहीं से लेख वापस आ जाय, तो उससे हतोत्साह होकर लिखना ही न छोड़ बैठना चाहिए। अपने ज्ञान और शक्ति भर अधिक-से-अधिक परिश्रम करके लेख लिखना चाहिए। उसके बाद भी यदि कोई सम्पादक उसे वापस करे, तो यह समझ कर निरुत्साह न हो जाना चाहिए कि लेख अच्छा नहीं है। सम्पादकों के लेख अस्वीकार कर देने का लेख का अच्छा नहीं होना ही एकमात्र कारण नहीं होता उसके कई अन्य कारण भी होते हैं। कभी स्थान की कमी से, कभी सम्पादक की रुचि के विरुद्ध होने से, कभी पत्र की नीति के प्रतिकूल होने से और कभी केवल इस लिए कि उन्हें अधिक प्रतिष्ठित व्यक्तियों के लेख प्राप्य हैं सम्पादकगण लेख अस्वीकृत कर देते हैं। यह आवश्यक नहीं है कि वापस किया हुआ लेख बुरा ही हो। हो सकता है कि एक सम्पादक द्वारा वापस किया हुआ लेख दूसरे सम्पादक द्वारा स्वीकृत कर लिया जाय। इसलिए लेखकों का कर्तव्य है कि वे ईमानदारी के साथ सतत परिश्रम और अध्यवसाय से धीरता और साहस पूर्वक अपना काम करते जायं, और भगवान श्रीकृष्ण के "कर्मण्येवाधिकारस्ते मा फलेषु कदाचन" का स्मरण रखते हुए आशा पूर्वक आगे बढ़ने का प्रयत्न करते जायं।

—:o:—

# प्रूफ़-रीडिंग



पत्रकारों के काम में लोग प्रूफ़-रीडिंग की ओर प्रायः उतना ध्यान नहीं देते; जितना दिया जाना चाहिए। बहुत लोग तो ऐसे भी हैं, जो इसे पत्रकारों के कार्यों की गणना में भी नहीं रखते। उनकी दृष्टि में यह काम क्लर्कोंका है। यह भ्रांति है। प्रूफ़-रीडिंग का काम भी पत्रकारों के काम की परिगणना में ही आना चाहिए। यों तो बहुत संभव है, आगे चलकर रिपोर्टरों, संवाददाताओं, समालोचकों और संपादकों के काम को भी लोग क्लर्कों का काम समझने लगें, और यह कहने लगें कि पत्रकार का काम केवल यह है कि वह अपने विचार क्लर्कों पर प्रकट कर दें, और क्लर्क लेख लिख कर तैयार कर दिया करें। इस प्रकार पत्रकारों के कार्य की परिभाषा में केवल जमा-खर्च ही रह जाय। किन्तु यह बात ठीक नहीं। पहले तो इस लिए कि प्रायः क्लर्कों में लेख लिखने की शक्ति ही नहीं होती, दूसरे संपादक या पत्रकार परिस्थिति से जितनी अच्छी तरह परिचित होते हैं, उतनी अच्छी तरह क्लर्क नहीं रहते। इस लिए क्लर्कों को इस बात का उतना अच्छा ज्ञान भी नहीं हो सकता कि कौन-सी बात किस ढंग से, किन शब्दों में व्यक्त की जानी चाहिए, जिस से अभिलषित परिणाम निकले। उसके लिए तो पत्रकार को स्वयं लेखनी उठानी ही पड़ेगी। इसी प्रकार

प्रूफ़-रीडिंग में भी बहुत-सी बातें ऐसीं हैं, जिन्हें पत्रकार ही कर सकते हैं, क्लर्क नहीं। उदाहरण के लिए मान लीजिए, किसी मज़मूनके छपते-छपते कोई नयी बात पैदा हो गयी।उसके अनुसार मज़मून में परिवर्तन करना आवश्यक हो ही जाता है। किन्तु क्लर्क से यह आशा नहीं की जा सकती कि वह उन बातों को इतनी जल्दी जान ले, और जान लेने के बाद उचित शब्दों में, उचित ढंग से प्रूफ में संशोधन कर दे। यह काम तो पत्रकार ही कर सकता है। इस लिए प्रूफ़-रीडिंग के काम को नितांत पत्रकार के काम में ही गिना जाना योग्य हैं। और, आज कल तो, जब केवल संपादकीय काम ही नहीं, अधिकांश प्रबंध-संबन्धी काम भी पत्रकार के कामों को श्रेणी में गिने जाते हैं इसको पत्रकार का काम मानना और भी युक्तिसंगत और उचित है।

प्रूफ़-रीडिंग के संबंध में इस प्रकार उपेक्षापूर्ण भावना होने के कारण ही ऐसे लोग भी, जो उसे पत्रकार का काम मानते हैं, उसको उतनी महत्ता नहीं देते, जितनी दी जानी चाहिए। अँग्रेजी पत्रों और पुस्तकोंमें—विशेषकर ऐसे अँगरेज़ी पत्रों और पुस्तकोंमें, जो हिंदोस्तान के बाहर यूरोप, अमेरिका आदि महाद्वीपों में छपी हैं—देखिए, पुस्तक-की पुस्तक और पत्रों की फ़ाइलों-को फ़ाइलें उलटते चले जाइए, कहीं नाम को भी कोई गलती नहीं मिलेगी। इसका कारण यह है कि वे लोग इस विषय की महत्ता का अनुभव करते और इसकी ओर विशेष सावधानी के साथ ध्यान देते हैं। किंतु हिन्दोस्तानी प्रेसों की—विशेष कर हिंदी-

